करते हैं। किन्तु समुद्रका धारण पृथिवी आदि अनेक मण्डलोंका भ्रमण केवल आकर्षण शक्ति से नहीं हो सकते हैं। इस बातपर बल देते हैं। वस्तुतः ज्योतिश्चक्रके भ्रमणसे ही छाया हानि, छायावृद्धि, सूर्यका भूमिसंलग्न होकर दीख जाना, ये सब बन जाते हैं। भूमिमें भी अनेक प्रकारके नैमित्तिक परिणामोंको उपजानेकी शक्ति विद्यमान है। इसके आगे ग्रन्थकारने समरात्र होना आदिको पुष्ट करते हुये सूर्यके एकसौ चौरासी मण्डल बताये हैं। मुहूर्तकी गतिका क्षेत्र तथा उत्तर, दक्षिण, की ओर होरहे उदयके प्रतिभासोंको घटित किया है। अभ्यन्तर मण्डल और बाह्यमण्डलोंपर दिन रातके कमती, बढती हो जानेको साधा है। यहां प्रतिवादियोंके हेतुओंका अच्छा खण्डन किया है। छायाका घटना, बढना कोई भूमीके गोल आकारको नहीं साध देता है। क्षेत्रकी वृद्धिको युक्तियोंसे साधा गया है। सूर्यग्रहणका अच्छा विचार है। छोटीसी पृथिवीकी छाया सूर्य या चन्द्रमापर कुछ प्रभाव नहीं डाल सकती है। छोटेसे खंडको भूमिसे सूरजकी ओर जितना भी बढा दिया जावेगा, त्यों त्यों उसकी छाया नष्ट होती जाती है। ऐसी दशामें सूर्यके निमित्तसे भूमिकी छाया पडना असमंजस है। ग्रहणके अवसरपर उपराग पडना ठीक है। किन्तु वह अधःस्थित राहुके विमानसे कार्य सम्पन्न हो जाता है। पृथिवीकी छायासे चन्द्रग्रहण और चन्द्रकी छायासे सूर्यग्रहण पडना मानना परीक्षाकी कसोटी पर नहीं कसा जा सकता है। सूर्य आदिके विमान मणिमय अकृत्रिम बने हुये हैं। राहु या केतु का पौराणिक कथानक झूंठा है। ढाई द्वीपके ज्योतिष्क विमान आभियोग्य देवोंद्वारा ढोये जाते हैं। पूर्वरक्षी विद्वानोंके भूमीको गोल साधनेमें दिये गये हेतु दूषित हैं। सर्वत्र समतल और क्वचित् नीची, ऊंची, भूमिमें ज्योतिषचक्रकी गतियोंके वश हो रहे समरात्र आदिक सब बन जाते हैं। प्रत्यक्ष प्रमाण और आप्तोपज्ञ आगमसे विरुद्ध मनगढन्त सिद्धान्तका प्रतिपादन करना केवल कुछ दिनोंतक कतिपय श्रद्धालुओंद्वारा मान्य भले ही हो जाय किन्तु सदा सर्वत्र सबके लिये अबाधित नहीं है। किसीने कुछ कह दिया और कदाचित् किसी पण्डितने अन्यथा प्रतिपादन कर दिया, ऐसे क्षणिक मत जुगनूके समान भला स्याद्वाद सिद्धांत सूर्यके सन्मुख कितने दिन ठहर सकेंगे? स्वयं उन्हीं लोगोंमें परस्पर अनेक पूर्वापर विरोध उठा दिये जाते हैं। अनेकान्तकी सर्वत्र विजय है। तदनन्तर गतिमान् ज्योतिष्कोंद्वारा किये गये व्यवहार काल को साधा है। व्यवहारकालद्वारा मुख्यकालका निर्णय करा दिया है। ढाई द्वीपके बाहर असंख्याते सूर्य, चन्द्रमा, या अन्य विमान जहांके तहां अवस्थित बता दिये हैं। चौथी निकाय वैमानिकोंका वर्णन करते हुए कर्मोदयके वश कल्पोपपन्न और कल्पातीत देवोंका विन्यास बताया है। नव शब्दकी वृत्ति नहीं करनेसे अनुदिशोंको सूचित किया है। उत्तरोत्तर स्थिति आदिकोंसे अधिकता और गति आदिकसे हीनताको युक्तियों द्वारा साध दिया है। वैमानिकोंमें लेश्याका निरूपण करते हुये निर्देश आदि सोलह अधिकारोंकरके कृष्णादि लेश्याओंका आम्नाय अनुसार निरूपण किया है। एक भवतारी लौकान्तिक देव और द्विचरिम वैमानिकोंका स्वतंत्रतया निरूपण कर चौथे अध्यायके पहिले आन्हिकको समाप्त किया है। इसके आगे तिर्यचोंकी व्यवस्था कर देव और नारकियोंकी जघन्य, उत्कृष्ट, स्थितियोंका निरूपण करते हुये कर्मोंकी विचित्रता

अनुसार स्थितियोंकी विचित्रता बताई गयी है । श्री अकलंकदेव महाराजने चौथे अध्यायके अन्तमें राजवार्तिकमें जैसे अनेकान्तका विस्तृत निरूपण किया है, उसी प्रकार श्री विद्यानन्द आचार्यने एक एक द्रव्यको नाना स्वभाव आत्मक साधा है । जन्म अस्तित्व आदि छह विकारोंको सम्पूर्ण पदार्थ धारते हैं । " अभावविलक्षणत्व हेतुका अच्छा विचार किया है । नित्यैकान्त और क्षणिक एकान्तका खण्डनकर द्रव्य, पर्याय, आत्मक वस्तुका नित्यानित्यात्मकपन प्रसिद्ध किया गया है । अन्य भी कतिपय अकलंक हेतुओंसे जीवतत्त्वका एक अनेकात्मकपना साधते हुए चौथे अध्यायतक नय प्रमाणोंद्वारा जीवतत्त्वकी व्यवस्था कर दी गयी समझाई है । चौथे अध्यायके छोटेसे द्वितीय आन्हिकको पूर्ण किया है । "लौकान्तिकानामष्टौ सागरोपमाणि सर्वेषां" यह सूत्र उमास्वामिकृत है । इस विषयमें श्री विद्यानन्द आचार्यका विशेष आदर नहीं अनुमित होता है । यों तत्वार्थश्लोकवार्तिकालंकार महान् ग्रन्थमें दो आन्हिकोंद्वारा चौथे अध्यायकी समाप्ति की गई है ।

लेश्येन्द्रादिककल्पनास्थितिवपुःसम्यग्दृष्ट्यर्थवली–
संसारस्थचतुर्निकायसरणो नानास्वशवर्यंचितः ॥
जन्मास्त्यादिविकारभृद्बहुवचो विज्ञानदृग्गोचरोऽ ।
ध्याये तुर्य इलाहितैर्निगदितो जीवः स्युमास्वामिभिः ॥ १ ॥

दृग्ज्ञाननयमाद्यङ्कमेववल्लोकसंस्थितं ।
सूत्रितं चतुरध्याय्यां जीवतत्त्वं प्रमेयभृत् ॥ २ ॥

इति श्री विद्यानंदिआचार्यविरचिते तत्वार्थश्लोकवार्तिकालंकारे
चतुर्थोऽध्यायः समाप्तः ।

# तत्वार्थश्लोकवार्तिकालंकारांतर्गतश्लोकसूची·

## —० पंचम खंड ०—